की दृष्टि से ही अनुष्ठान करता है, अपने को कर्माधिकारी मानकर या बुद्धि वाला मानकर नहीं। एवं वेदानधिकारी होता है तो भी कर्माधिकारिता प्राप्त करने की उसे कोई इच्छा न होने से वह न तो जन्मान्तर में ही ब्राह्मणादि बनने की इच्छा करता है, और न इस जन्म में ही शिवाज्ञा का विरोध करके अनधिकारचेष्टा करता है। वह आगमों में प्रोक्त शिवाज्ञा पालन रूपी भक्ति करता है। कुछ न जानने पर वह सभी प्राणियों में स्थित शिव को प्रसन्न करने का प्रयत्न करके शिवभक्ति को करता है। विवेक-वैराग्यदि से सम्पन्न होकर वह ब्रह्माकारवृत्ति से अपना सर्वस्व समर्पण रूपी भक्ति करता है। इस प्रकार शैव धर्म अत्यन्त व्यापक, प्राणिमात्र को उपादेय, सारे भेदभावों से रहित विश्व के चराचर अनन्त ब्रह्माण्डों के सभी पशुओं के लिये एक जैसा है, यह भाव पशुपति से प्रकट है। जो अपने को कर्ता-भोक्ता मानने पर तुले हों, एवं अपनी बुद्धि से अपने को बड़ा मानने के कारण पशुभाव को स्वीकार न कर सकें, वे इसके अधिकारी नहीं। पशु जैसे अपने सभी भोजनादि को अपने पालक से पाता है, वैसे ही शैव अपनी सभी आवश्यकताओं को शिव से पाता है। जैसे भूख-प्यास लगने पर पशु अपने मालिक के सामने चिल्लाता है वैसे ही यहाँ सभी कुछ शिव से माँगा जाता है। एवं वे परम करुणामूर्ति सभी कुछ दे देते हैं, यह अनुभवसिद्ध है। पशुपति जो हैं। **ॐ पशुपतये नमः।**

**९३. देवः** — सूर्यचन्द्रादि रूप से जड प्रकाशक हैं एवं जीवरूप से चेतन प्रकाशक हैं। अथवा प्रत्येक ज्ञान ही प्रकाशक होने से देव है। घटज्ञान, पटज्ञान आदि ही घटदेव पटदेव हैं। इसी से वैदिक अनन्त देव स्वीकारता है जो वस्तुतः एक देव (ज्ञान) के ही अनन्त रूप हैं। रुद्र, ईश्वरी, विष्णु आदि देवों के रूप में होने से वे देव हैं, ऐसा उपासकमत है। **ॐ देवाय नमः।**

**९४. महादेवः** — सभी प्रकाशकों के अन्तिम प्रकाशक होने से वे महादेव हैं। घट का प्रकाशक सूर्य, सूर्य का प्रकाशक नेत्र, नेत्र का मन, मन का बुद्धि, बुद्धि का साक्षी एवं साक्षी का प्रकाशक महादेव है। अथवा ब्रह्माकारवृत्ति ही महादेव है। क्योंकि वहीं एक ज्ञान से सर्वविज्ञान होता है। उपासक-दृष्टि से तो विष्णु, ब्रह्मा, इन्द्र आदि के भी शासक व उत्पादक होने से वे महादेव हैं, यह पुराण, आगम व स्मृतियों से सिद्ध है। उनकी महादेवता को न मानने से ही दक्षयज्ञ नष्ट हुआ, एवं ब्रह्मा का विष्णु से अपनी महत्ता के लिये झगड़ा हुआ। **ॐ महादेवाय नमः।**

९५. **अव्ययः** — कभी खर्च या कम न होने वाले । अनन्तकाल से अनन्त ब्रह्माण्डों में अनन्तरूप धारण करने पर भी वे वैसे ही बने रहते हैं । ज्ञान घटादि रूपों में जन्मभर बनते रहने पर क्या वृद्धावस्था में कम होता है ? अतः वे अव्यय हैं । व्याकरण में भी सब लिंग, विभक्ति, वचनों के प्रत्यय लगने पर एवं उनका भान होने पर भी जो एकसा बना रहता है वह अव्यय कहलाता है । वैसे ही शिव भी सभी उपाधियों के प्रत्यय (प्रतीति) लगने पर भी अखण्ड एकरस बने रहते हैं । **ॐ अव्ययाय नमः** ।

९६. **हरिः** — हरि रूप । विष्णु शिव की उपादानशक्ति है । पिता का वीर्य ही पुत्र का उपादानकारण है, अतः पुत्र के सभी अवयवों का घनीभवन ही कारण रूप में स्थित है । वैसे ही हरि सारे जीवों व जगत् का घनीभूत कारण रूप है । उपनिषदों में इसीलिये नारायण को शिववीर्य कहा है । गीताभाष्य के प्रारम्भ में सर्वज्ञ भगवत्पाद शंकर पुराणों के प्रमाण से सिद्ध करते हैं कि नारायण से अव्यक्त, अव्यक्त से ब्रह्माण्ड एवं वहाँ सभी जीव-जगत् के देह उत्पन्न होते हैं । अतः हरि सर्वकारण है । वीर्य वस्तुतः प्रजोत्पत्ति की कामना से ही अभिन्न देह में से अलग होता हुआ प्रतीत होता है, वैसे ही बहुभवन की शिवेच्छा से ही अखण्डनिमित्तोपादान कारण में से उपादान कारण रूप अलग होते हुए प्रतीत होते हैं । यहाँ इच्छा ही निमित्त कारण है, अतः इच्छास्वरूपिणी शिवा को ही निमित्त कारण माना है । इच्छा सदा अभिन्न होती है अतः शिव-शिवा का सदा अभेद है । व्यक्त होना ही मानो उसका कारण बनना है । वस्तुतस्तु उपादान व अधिष्ठान सदा ही अभिन्न होते हैं अतः शिवारूप निमित्तशक्ति व उपादान विष्णु से नित्य अभिन्न होने से ही वे अधिष्ठान में अभिन्ननिमित्तोपादान कारण हैं । जो हरे वह हरि है, अतः सारे जगत् को अपने में पुनः आहरण करने से वे हरि कहे गये हैं । उपादान कारण में ही लय होना सर्ववादिसम्मत है । अथवा जो हरा जाये वही हरि है । निमित्तकारण कुम्हार मिट्टी का आहरण करता है । इसी प्रकार शिव की इच्छाशक्ति नारायण का सृष्टि के लिये आहरण करती है, अतः वे हरि कहे गये हैं । पुराणों में बलि का आहरण करने से उन्हें हरि माना है । इतिहास में सिंह का रूप धारण करने से वे हरि कहे जाते है, क्योंकि सिंह को हरि कहा जाता है । आगमों में तो ह्रीं मंत्र के सम्बन्ध से हरि शब्द है । **ॐ हरये नमः** ।

९७. **पूषदन्तभित्** — पूषा के दाँतों को तोड़ने वाले । दक्षयज्ञ में वीरभद्र ने पूषा के दाँतों को तोड़ा था यह पुराणों में प्रसिद्ध है । पूषा सूर्य को भी कहते हैं । अतः

बादल या त्रसरेणुओं से सूर्य की उष्णता को नष्ट करके मानों सूर्य के दाँतों को तोड़ते हैं। ज्योतिषशास्त्र के अनुसार सूर्य के पुष्य में आते ही वर्षा का प्रारंभ होत है। यह काल श्रावण मास का प्रारंभप्राय होता है। उस समय मेघों की प्रधानता होने से सूर्य की गर्मी कम हो जाती है। श्रावण मास इसीलिये मानो पूषदन्तभित् होने से ही शिव का मास स्वीकृत है। वेदों में तो पूषा का अर्थ पोषण करने वाला है। अतः जगत् का पोषण करने वाली माया ही पूषा है। उसका काटने वाला दाँत कामना है अथवा द्वैतभाव है। शिव सोपाधिक उपासना के द्वारा कामना तथा कर्म, एवं निरुपाधिक ज्ञान से द्वैतभाव की निवृत्ति करने से पूषदन्तभित् हैं। उपनिषद् शिव की मूर्ति है एवं वे श्रवण मात्र से जगत् की सत्यत्वधी को नष्ट करती है, मनन से ब्रह्मलोक तक पहुँचाती है एवं निदिध्यासन से जीवन्मुक्ति देती है, यह सब को अनुभवसिद्ध है। अतः संसरणा करने वाले द्वैतभाव या जीवभाव का पोषण न करने से ही वे पूषदन्त-भेत्ता हैं। **ॐ पूषदन्तभिदे नमः।**

९८. **अव्यग्रः** — अपनी इच्छा के विरुद्ध कुछ होने की संभावना से ही व्यग्रता आती है। शिव की इच्छा से प्रत्येक घटना होने से उनकी व्यग्रता संभव ही नहीं। जीवरूप से भी उनकी ही इच्छा कार्य करती है अतः जीव के व्यवहारों से भी वे व्यग्र नहीं होते। इसीलिये राक्षसादि के नाश में भी उनकी स्वप्रवृति नहीं होती यह पुराणों से प्रतिपादित है। श्रुति की दृष्टि से तो जब वे ही सर्वाकार होते हुए सर्वहीन बने रहते हैं तो व्यग्रता कैसे संभव है। सर्प से रज्जु क्या घबराती है ? अतः वे अव्यग्र हैं। **ॐ अव्यग्राय नमः।**

९९. **दक्षाध्वरहरः** — दक्ष के यज्ञ को नष्ट करने वाले। पुराणों में बताया है कि दक्ष ने प्रार्थना करके अम्बा को अपनी पुत्रीरूप से जब प्राप्त किया था तभी यह कह दिया गया था कि कभी भी शिव का अपमान ससुर के गर्व से नहीं करेंगे। दक्ष जब यह भूल गया तो अम्बा ने सतीदेह का परित्याग कर दिया। तब दक्ष के यज्ञ का नाश किया गया। वस्तुतः कर्मवादी ही अपने को अत्यन्त चतुर समझने के कारण दक्ष — अभिमानी — होते हैं। उनके किये हुए कर्म-काण्ड शिव की प्रसन्नता की जगह अभिमानवर्धक होकर नाश के कारण बनते हैं अतः वे दक्षाध्वरहर हैं। **ॐ दक्षाध्वरहराय नमः।**

१००. **हरः** — सभी ताप-पापों को हरण करके अन्त में मन को भी हरण करके अविद्या को भी हर लेते हैं अतः वे हर हैं। प्रसिद्ध है कि अन्यत्र

प्रयुक्त हर शब्द भी शिव को इतना प्रिय होता है कि वे उसका फल दे देते हैं। ॐ हराय नमः।

१०१. **भगनेत्रभित्**— भग के नेत्र को फोड़ने वाले। पुराणों में लिखा है कि दक्षयज्ञ के समय वीरभद्र के गणों ने भग देवता का नेत्र नष्ट किया था। वैसे भग का अर्थ होता है जो दो भागों में बँटा हो। अतः दृश्य और द्रष्टा आदि द्वैत भावमें बँटा हुआ दर्शन आदि ही भग है। भग को चलाने वाला अज्ञान ही नेत्र है। उसको नष्ट करने से शंकर भगनेत्रभित् हैं। पूषदन्त में कष्ट का भाव प्रधान है और भगनेत्र में द्वैत का भाव प्रधान है अतः अपुनरुक्ति है। इस दृष्टि से ऐश्वर्यादि छः भग या उत्पत्ति आदि छः का ज्ञान हो तो भी ये सभी अज्ञान द्वारा ही चलते हैं अतः उन सभी का नाशक शिव है। देहस्थ त्रिकोणात्मक मूलादिबन्धत्रय हकार रूप काली के नेत्र का भेद करके शिवशक्तिसामरस्य की प्राप्ति का गुरुगम्य रहस्य ही आगमों में प्रतिपादित भगनेत्रभेद है। **ॐ भगनेत्रभिदे नमः।**

१०२. **अव्यक्तः**— इन्द्रिय मन आदि से उनका अपरोक्ष नहीं हो सकता, अतः वे अव्यक्त हैं। सारा संसार बीज रूप से उनकी इच्छा में रहने से भी वे अव्यक्त हैं। **ॐ अव्यक्ताय नमः।**

१०३. **सहस्राक्षः**— अनन्त आँखों वाले। सृष्टि के प्राणिमात्र की आँखें ईश्वर की ही हैं। अथवा अनन्त प्रकार के अक्ष यानी प्रत्यक्ष ही सहस्राक्ष है। अनन्त ज्ञान रूप से तात्पर्य है। **ॐ सहस्राक्षाय नमः।**

१०४. **सहस्रपात्**— अनन्त पैरों वाले। सृष्टि के सभी पैर उनके ही हैं। अथवा सभी कर्मेन्द्रियाँ उनकी हैं। अनन्त कर्म वाले से तात्पर्य है। शिव की अनन्त क्रियाशक्ति ही सर्वत्र क्रिया रूप में प्रकट है। **ॐ सहस्रपदे नमः।**

१०५. **अपवर्गप्रदः**— मोक्ष देने वाले। शिव ही ज्ञान द्वारा मोक्ष देते हैं। **ॐ अपवर्गप्रदाय नमः।**

१०६. **अनन्तः**— देश, काल, वस्तु रूपी तीनों परिच्छेदों से रहित होने से शिव अनन्त हैं। **ॐ अनन्ताय नमः।**

१०७. **तारकः**— जाबालोपनिषद में संसार समुद्र से काशी क्षेत्र में सभी को तारने से शिव को तारक माना है। अथवा प्रणव मन्त्र भी तारक मन्त्र है,

उसका उपदेश देने से वे भी प्रणवार्थ रूप तारक हैं। तारकेश्वर महादेव प्रसिद्ध हैं। ॐ तारकाय नमः।

१०८. परमेश्वरः — सबसे परे ईश्वर। उनसे बड़ा या भिन्न कोई ईश्वर नहीं होने से वे परमेश्वर कहे जाते हैं। ॐ परमेश्वराय नमः।

शिव का नादात्मक अव्यक्त गुप्त नाम है जो केवल गुरुगम्य है।



**असतो मा सद्गमय। तमसो मा ज्योतिर्गमय। मृत्योर्माऽमृतं गमय।**
**(बृहदारण्यकोपनिषद् काण्वशाखा)**

हे महेश्वर ! मुझे अत्यन्त अधोगति देने वाली स्वाभाविक कर्म और मन की गति से छुड़ाकर शास्त्रीय कर्म और मन की गति अर्थात् उपासना की ओर ले जाओ। इससे मुझमें देवभाव की प्राप्ति की योग्यता आयेगी। मुझे शिव को ढाँकने वाले अज्ञानरूप अंधकार से छुड़ाकर ज्ञानरूपी महादेवस्वरूप को प्राप्त कराओ। महादेवस्वरूप अज्ञान का नाश करेगा। मृत्यु अर्थात् मृत्यु के कारण प्रमाद, अन्नदोष आदि से छुड़ाकर अमृत अर्थात् अमरता के कारणभूत श्रद्धा, भक्ति की प्राप्ति कराओ।

**ॐ शान्तिः शान्तिः शान्तिः॥**

अधिदैव, अधिभूत और अध्यात्म त्रिविध तापों की शान्ति हो।

# भास्करराय कृत नामव्याख्या

**१. शिवः** — मलरहित होने से, कल्याणगुणों वाले होने से, प्रपंच के आधार होने से, आपका भजन करन वालों को अमृत देने वाले होने से, और इच्छाशक्ति के आश्रय होने से आप स्वभाव से ही शिव हैं। तथा 'भद्रकर्णह्रद' नामक स्थान पर स्थापित लिंग में आप 'शिवेश्वर' नाम से जाने जाते हैं, इसलिये भी आप शिव हैं।

**२. महेश्वरः** — आपकी ईश्वरता तीनों लोकों से न्यारी है, आप महान् शासकों के भी नियामक हैं, आप संसार को समाप्त करने वाले हैं। आप श्रुतियों द्वारा बताये गये हैं, आप चन्द्रशेखरादि पच्चीसों रूप होने पर भी उनसे परे हैं, अतः आप महेश्वर हैं।

**३. शम्भुः** — हे देव ! आप सुख उत्पन्न करते हैं व स्वयं सुख पाते हैं, आप सुखरूप व सद्रूप हैं, देवदारु के जंगल में विराजमान लिंग में आप शम्भु नाम से प्रसिद्ध हैं, इन कारणों से आप शम्भु हैं।

**४. पिनाकी** — हे नाथ ! कण्वमुनि की मूर्धा पर बनी बाँबी में उत्पन्न बाँस से बने तीन धनुषों में प्रथम जिस धनुष द्वारा स्वर्ग भी आच्छादित कर दिया गया, जो (धनुष) सात फणों वाले साँप के आकार का और जगत् के हित के लिये कार्य करता है, उसे आप धारण करते हैं, इसलिये पिनाकी हैं।

**५. शशिशेखरः** — 'ज्ञानरूप व सब जीवों का समष्टि-आत्मक होता हुआ भी शीतलरश्मि यह चन्द्र व्यर्थ ही मेरे द्वारा दण्डित किया गया'— इस विचार से दया के कारण आपके द्वारा यह सिर पर धारण किया गया है जिससे आप शशिशेखर हैं।

**६. वामदेवः** — आप अपने शक्तिरूप वामार्ध से जगज्जन्मादि क्रीडा करते हैं, जिससे आपका परमस्वरूप सर्जकता से अस्पृष्ट ही रहता है, आप तीनों लोकों से उल्टे ही आचार वाले हैं जिससे सारे संसार से विलक्षण हैं। आप अति सुन्दर ढंग से आनन्दित हैं। इन हेतुओं से आप वामदेव कहे जाते हैं।

**७. विरूपाक्षः** — हे हर ! आपकी आँखे विषम और विविध शक्तियों वाली हैं, आपकी इंद्रियाँ विलक्षण हैं, हेमकूट पहाड़ पर स्थित लिङ्ग में आप विरूपाक्ष नाम से प्रसिद्ध भी हैं। अतः आप विरूपाक्ष हैं।

८. **कपर्दी** — देवनदी के प्रवाह से शोधित होने के कारण, सुरसरिता का शोधन करने के कारण और पृथ्वी पर बहने के लिये गंगाप्रवाह प्रदान करने के कारण विशिष्ट तरह गुँथे बाल कपर्द हैं, या अतिशय गुण कपर्द कहाते हैं, अथवा रस्सी को कपर्द कहते हैं। आप इस प्रकार के कपर्दों के आधार होते हुए गंगाप्रवाह का स्थगित होना और पवित्र होना संभव करते हैं, उसे प्रकट करने की अपनी सामर्थ्य स्पष्ट करते हैं, मैरालशरीर धारण करते हैं और छागलाण्ड में इस नाम से प्रसिध्द हैं, अतः कपर्दी हैं।

९. **नीललोहितः** — हे शिव ! आपका शरीर ऐसा है जिसका आधा स्त्री है, वह शरीर प्रकृति-पुरुषात्मक है और आदित्यमण्डल में ध्येयतया दो रूपों वाला है। ब्रह्मा के ललाट से उत्पन्न लाल व सफेद स्वेदबिन्दु से आपने जन्म लिया। अतः आप नीललोहित हैं।

१०. **शङ्करः** — हे शंकर ! आप सुख को हाथ में ही धारण करते हैं और भक्तों के लिये सुख कर देते हैं। चन्द्रपुर नामक पीठ में शंकरेश्वर नाम से आप प्रसिद्ध हैं, अतः शंकर हैं।

११. **शूलपाणिः** — हे शिव ! तृप्तपुर के लिंग में प्रकट हुए आप शूलपाणि कहे जाते हैं तथा गुण, आत्मा, काल, लोक, अग्नि, शक्ति, दशा आदि त्रिकों से परिकल्पित त्रिशूल को धारण किये हुए आप शूलपाणि कहाते हैं।

१२. **खट्वाङ्गी** — लिंगोद्भवलीला में ब्रह्मा का झूठ बोलना देखकर तुरन्त उनका एक सिर काट लिया पर उससे ब्रह्मा मरे नहीं तो भगवान् को हिंसाजन्य पाप कहाँ से होता? फिर भी आप दण्डे का आधा टुकड़ा लिये हैं, वह लोगों को शिक्षा देने के लिये है कि प्रायश्चित्त एवं करना चाहिये। या जो आपके हाथ में खाट का पाया है वह शुद्ध सत्त्व है। खट्वाङ्ग — दण्डे का आधा टुकड़ा या खाट का पाया — वाले होने से आप खट्वाङ्गी हैं।

१३. **विष्णुवल्लभः** — तपस्या करते हुए विष्णु को किरणरेखाओं से उत्पन्न सुदर्शनचक्र देते हुए तथा आपके प्रिय विष्णु को आप अपना आधा शरीर भी देते हुए संसार में विष्णुवल्लभ नाम से प्रसिद्ध हुए हैं।

१४. **शिपिविष्टः** — हे व्यापक परमेश्वर ! परमात्मविषयक ज्ञान न होने से दो पैरों वाले होते हुए भी सुर-नर आदि सब जीवरूप पशु—शिपि—हैं। उन

पर अनुग्रह करने वाले आप उनके हृदय में प्रवेश करते हैं जिससे 'शिपिविष्ट' यों कहे जाते हैं।

१५. **अम्बिकानाथः** — आप हिमाचल से अम्बिका की याचना करते हैं, मन से अम्बिका की इच्छा करते हैं, उसके पति हैं और देविकातीर्थस्थ लिंग में अम्बिकानाथेश्वर नाम से प्रतिष्ठित हैं, अतः अम्बिकानाथ हैं।

१६. **श्रीकण्ठः** — विष, गंगा, चन्द्रलेखा तथा कण्ठ में विषजन्य कान्ति को धारण करने से और माण्डल्येश नामक क्षेत्रविशेष में श्रीकण्ठेश्वर नाम से प्रख्यात होने से आप श्रीकण्ठ हैं।

१७. **भक्तवत्सलः** — आप दासों को छाती से लगा लेते हैं, भक्त रूप बच्चों को अपना लेते हैं। भात और बालक दोनों का ग्रहण करते हैं, जिससे बालक को खिलाकर पोषण करें, भक्तों पर अतिशय प्रेम रखते हैं, अतः भक्तवत्सल हैं।

१८. **भवः** — आप केवल सत्तारूप हैं, प्रपंच के अधिष्ठान तथा उपादान हैं, जलतत्त्व की अधिष्ठात्री आपकी भवमूर्ति है, अतः आप भव हैं।

१९. **शर्वः** — 'शर्वाय क्षितिमूर्तये नमः' आदि पूजाकल्प में भूम्यधिष्ठातृतया शर्व प्रसिद्ध हैं।

२०. **त्रिलोकेशः** — हे शंकर! देवताओं, असुरों व मानवों के समूहों से घटित ऊर्ध्वभुवन, अधोभुवन और मध्यभुवन के अन्तर्यामी होने से तथा त्रिपुटी के साक्षी होने से आप त्रिलोकेश हैं।

२१. **शितिकण्ठः** — इन्द्र के वज्र के प्रहार से हुई कालिमा को गले में धारण करने से और कालंजरपर्वत के शिखर पर इस रूप में प्रसिद्ध होने से आप शितिकण्ठ हैं।

२२. **शिवाप्रियः** — आपके बुद्धि, धैर्य, यत्न, सामर्थ्य, शरीर, इन्द्रिय, मन (आदि) सब शिवा रूप ही हैं अतः आप शिवाप्रिय हैं।

२३. **उग्रः** — आप सब लोगों में व्याप्त हैं, संसार से अतीत हैं, कनखल क्षेत्र में उग्रेश्वर नाम से लिंग में प्रतिष्ठित हैं, और इस नाम से वायुतत्व के अधिष्ठाता हैं अतः उग्र हैं।

२४. **कपाली** — हे परमशिव ! ब्रह्मा के कपाल-समूह से बनी माला धारण करने के कारण आप कंकालनाथ होते हुए भी ब्रह्मा से अधिक बलशाली प्रमित होते हैं। करवीरक्षेत्र में स्थित लिंग में आप कपालीश्वर नाम से प्रतिष्ठित हैं। सुरों द्वारा वन्दनीय आप नाम से कपाली हैं।

२५. **कामारिः** — हे कर्पूरगौर ! काम्य विषयों को चाहने वालों से आप दूर रहते हैं, कामनारहित लोगों के लिये अति निकट हैं। कामदेव के दर्प को आपने नष्ट किया। इन कारणों से आप संसार में कामारि नाम से प्रसिद्ध हैं।

२६. **अन्धकासुरसूदनः** — जगदम्बा द्वारा खेल में आपके नेत्रों के बन्द करने से हुए अन्धकार के कारण ही जो अन्धकासुर उत्पन्न हुआ वह तो भैरव द्वारा मार दिया गया। वैसा नीच होने पर भी आपके द्वारा कृपा कर वह उत्तम गणनेता-पद पर पहुँचा दिया गया। यों (अन्धक जैसों पर भी) प्रेमवाले होते हुए भी आप नाम से अन्धकासुरसूदन हैं।

२७. **गङ्गाधरः** — हे परमशिव ! देवनदी अपने बल का विचार कर गर्व से अतितीव्रगामिनी होती हुई आकाश से आपके सिर पर बहुत जोर से गिरी पर खूब फैली आपकी जटारूप वन में वह प्रविष्ट हुई और फिर (जब तक आपने चाहा नहीं तब तक) कहीं दीखी ही नहीं। क्योंकि आप उसे धारण करते हैं इसलिए गंगाधर कहे जाते हैं।

२८. **ललाटाक्षः** — हे भव ! नक्षत्र, चन्द्र, सूर्य (आदि) को नष्ट करने वाली जो प्रलयकालिक वह्नि है उसे आप अन्य दो नेत्रों से ऊपर धारण करते हैं अतः ललाटाक्ष हैं।

२९. **कालकालः** — हे उमानाथ ! मार्कण्डेय आपके द्वारा काल के मुख से छुड़ा दिया गया, प्रसिद्ध कालाग्निरुद्र आपके द्वारा नष्ट कर दिया गया, आप काल-रूप चौथी मूर्ति को धारण करते हैं अतः संसार में 'कालकाल' नाम से प्रसिद्ध हैं।

३०. **कृपानिधिः** — आपके अपने भक्तों का अपकार करने वाले दैत्य-वंशी जलन्धर आदि को भी सालोक्यादि मोक्षपद आप देना चाहते हैं अतः कृपा-निधि नाम से प्रसिद्ध हैं।

३१. **भीमः** — हे हिमाचलपुत्री के पति ! आपके भय से वायु बहती रहती है, अग्नि और सूर्य आपके भय से अपने कार्य में संलग्न रहते हैं, इन्द्र,

यम, वरुण आदि देवता आपसे होने वाले भय के कारण सशंक हृदय वाले हुए अपने-अपने काम में तत्पर रहते हैं, आकाश की अधिष्ठात्री आपकी अतिव्यापक मूर्ति भीम वाली है तथा सप्तगोदावर तीर्थ में स्थित लिंग मे आप इसी नाम से प्रतिष्ठित हैं अतः आप भीम हैं।

३२. **परशुहस्तः**,— हे शिव ! शैवागम-वचनों से पता चलता है कि आपका परशु अपनी अमोघ चरितता व्यक्त करता है अतः अमोघचरित वाले होने से आप परशुहस्त हैं।

३३. **मृगपाणिः** — दारुकवन में स्थित और आपका अनिष्ट करने की कोशिश करने वाले ऋषियों द्वारा भेजा वेदरूप मृग और भिक्षामुद्रा आपके हाथ में हैं अतः आप मृगपाणि कहे जाते हैं।

३४. **जटाधरः** — जो आप पूर्वकाल में दक्षनाश के अवसर पर दो प्रकार के शरीर वाले हुए और एक शरीर से आपने मृगरूप यज्ञ का पीछा किया व दूसरे से यज्ञमण्डप में सबको शिक्षित (दण्डित) करने के लिए स्थित हुए, वे आप जटाधर नाम से सुने जाते हैं। किंच केशत्वरूपता को प्राप्त सारी नदियों को, सब समुद्रों को और अत्यधिक पावन पर्वतों को आप सिर पर धारण करते हैं। इस लिये भी आप जटाधर नाम से सुने जाते हैं।

३५. **कैलासवासी** — वैकुण्ठ से उपर, मेरुपर्वत पर, हिमाचल पर और मन्दराचल पर जो आपकी क्रीडाभूमियाँ आपकी सेवा करने से प्राप्त होती हैं उनमे से प्रत्येक क्रीडाभूमि में स्थित होने के कारण आप कैलासवासी हैं।

३६. **कवची** —बख्तर न होने पर सभी लोग अन्यों के बाणों से स्पृश्य व अन्यों के नेत्रों के दृश्य बनते हैं किन्तु आपका स्वरूप ही दुर्लभ होने से आप अन्य किसी सहायता के बिना अन्यों के बाणों व नेत्रों को अपने से सम्बन्धित नहीं होने देते अतः कवची— कवचधारी हो जाते हैं।

३७. **कठोरः** — आपकी एक मूर्ति घोर व दूसरी अघोर है, उन दोनों को धारण किये हुए आप जगत् के रक्षक हैं। दुष्ट जीव नियन्त्रण से ही रक्षणीय हैं। यों घोर रूप होने से अथवा परिपूर्ण होने से आप कठोर कहे गये हैं।

३८. **त्रिपुरान्तकः** — हे नाथ ! स्थूल, सूक्ष्म और कारण जो तीन शरीर होते हैं, वे आपसे पराङ्मुख पामरों के ही होते हैं, क्योंकि यदि वे भक्तों के होते हैं, तो आप तत्काल ही उन्हें समाप्त कर देते हैं। अतः आप त्रिपुरान्तक हैं। अ-थवा अलौकिक लीला से त्रिपुर का दाह करने वाले होने से आप त्रिपुरान्तक हैं। या फिर श्रीशैल में इस नाम से प्रसिद्ध मूर्ति वाले होने से आप त्रिपुरान्तक हैं।

३९. **वृषाङ्कः** — हे भगवान् ! गायों के अनीतिपूर्ण व्यवहार से कुपित हुए भी आप धर्मरूप वृष द्वारा प्रार्थित हुए थे अतः आप उससे चिह्नित ध्वजा वाले रथ पर चलते हैं और वृषशैलक्षेत्र में इस नाम से प्रसिद्ध हैं इसलिये वृषांक हैं।

४०. **वृषभारूढः** — क्योंकि आप नन्दी पर चढ़ते हैं इसलिये देवसमूह में आप वृषभारूढ नाम से प्रसिद्ध हैं। किंच त्रिपुरदाह के अवसर पर विष्णु ने वेदरूप अश्वों का वृषभरूप से हरण किया था जिससे तब भी आप परम्परया वृषभरूप विष्णु पर आरूढ हुए थे अतः भी वृषभारूढ हैं। और भी, आप सदा धर्म, ज्ञान, ऐश्वर्य और वैराग्य पर दृढ रहते हैं इसलिये भी देवगणों में प्रसिद्ध है कि आप वृषभारूढ हैं।

४१. **भस्मोद्धूलितविग्रहः** — हे नाथ ! अपने शरीर पर भस्म रमाकर आप शिवतत्त्व की जानकारी चाहने वालों के लिये आवश्यक शिरोव्रत की कर्त-व्यता बताते हैं और भूतेश नामक तीर्थ में आप इस नाम से प्रतिष्ठित हैं। अतः भस्मोद्धूलितविग्रह नाम वाले हैं।

४२. **सामप्रियः** — हे ईश ! चन्दन के स्पर्श-सी चित्तसुखदायिनी, अमृत बहाती मधुर वाणी का प्रयोग किये जाने पर या सामवेद गाये जाने पर या गीत गाये जाने पर आप अत्यन्त प्रसन्न होते हैं अतः आप सामप्रिये हैं।

४३. **स्वरमयः** — हे साम्ब ! षड्जादि व उदात्तादि स्वर वेदरूप शरीर वाले आपके ही अवयव हैं। आप व्यंजन रूप व आपकी शक्ति स्वरात्मिका है। ओङ्कार के अवयवों में मकार आदिरूप रुद्र, ईश्वर व शिव — सभी जिन आपकी विभूति हैं, वे आप स्वरमय हैं।

४४. **त्रयीमूर्तिः** — हे साम्ब ! आप सिर से गले तक ऋग्वेदरूप हैं। गले से नाभि तक यजुर्वेदरूप हैं और नाभि से नीचे सामवेदरूप हैं। इसी से आपका त्रयीमूर्ति नाम हो गया है।

४५. **अनीश्वरः** — हे भगवान् ! ईश्वरता की जो सीमा है वह आप सर्वेश्वर ही हैं। उन आपका कोई अन्य नियन्ता है नहीं । अतः आप अनीश्वर हैं।

४६. **सर्वज्ञः** — छत्तीसों तत्त्व आप में अध्यस्त होने से आप सर्वज्ञ हैं।

४७. **परमात्मा** — समस्त प्राणियों को अन्दर से शासित करने के कारण श्रुतिद्वारा आप अनेकत्र परमात्मा कहे गये हैं।

४८. **सोमसूर्याग्निलोचनः** — आपके सूर्यादि लोचन मन-वाणी से अतीत आपको विषय नहीं करते। स्वतः प्रकाशमान आपके कारण ये सूर्यादि उचित प्रकाशन करते हैं। अतः आप सोमसूर्याग्निलोचन हैं।

४९. **हविः** — जैसे सारे दूध के अन्दर घी होता है वैसे सभी प्राणियों के हृदय में आप हैं तथापि मन का मन्थन करने पर ही आप स्पष्ट पाये जाते हैं। होम में अर्पित सब कुछ आप ही हैं, इसलिये भी आप हवि हैं।

५०. **यज्ञमयः** — आपका एक चौथाई शरीर वेदरूप है। यूप आपकी दाढ है। आप अग्निरूप जिह्वा वाले और चयनरूप मुख वाले हैं। आप धर्मरूप रोम वाले हैं। स्रुवा आपकी नाक की नोक है। घी आपकी नाक है। दिन व रात आपकी दोनों आँखें हैं। तीन सवन आपका हाथ है। आप औद्गात्ररूप आँत वाले हैं। दक्षिणा आपका सीना है। मंत्ररूप नितम्ब वाले आप है। इस प्रकार यज्ञ के नाना साधनों से घटित आपका शरीर है अतः आप यज्ञमय हैं।

५१. **सोमः** — हे ईश ! आपकी आठ मूर्तियों में एक सोम नामक चन्द्रमा हैं, आप सोम नामक ज्योतिष्टोम याग हैं, आप उस याग की सोम नामक हविर्विशेष हैं, आप सोमशब्दित कुबेर हैं। हे शिव ! आप सोमेश्वर नाम से सौराष्ट्र में स्थित हैं व गंगा-यमुना के संगम पर भी विराजमान हैं, आप गौरी के साथ नित्य विहार करने वाले हैं। इन सब हेतुओं से आप सोम हैं।

५२. **पञ्चवक्त्रः** — हे सर्वेश्वर ! ब्रह्म, तत्त्व, इन्द्रिय, विषय, कला, भूत, सादाख्य और मूर्ति — इन प्रत्येक पंचकरूप आपके मुखों के अनादि होते हुए भी जो यह सुन्द व उपसुन्द को मारने के लिये बनायी श्रेष्ठ अप्सरा को देखने की इच्छा से उन मुखों का प्रादुर्भाव आपने कहा है वह उसकी आपके प्रति अत्यन्त भक्ति के कारण ही है। यों आप भक्तिपरवश हुए पाँच मुँह वाले हो गये।

५३. **सदाशिवः** — ब्रह्मादि ईश्वरान्त मूर्तियों की दृष्टि से जो सदाशिव मूर्ति है उसकी दृष्टि से भी जो निश्चय ही सदाशिव हैं उन आपकी कालगणना कहाँ सम्भव है ? अतः सदाशिव आपका औपचारिक नाम ही है ।

५४. **विश्वेश्वरः** — हे ईश ! केवल ज्ञानज्योति रूप आत्मा ही काशी है । अतः सब प्रपंचों से काशी अतीत है । फिर भी व्रह विश्वान्तर्गत है ऐसा व्यवहार होती है । क्योंकि आप वहाँ रहते हैं अतः परिच्छिन्न बुद्धि से आप काशी के अधीश्वर रूप से जाने-जाने पर भी वस्तुतः विश्वेश्वर हैं ।

५५. **वीरभद्रः** — श्री गौरी द्वारा वीर नामक आपका गण पुत्ररूप से स्वीकारा गया था और क्रोधाग्नि से हुए पसीने से आपने भद्र नामक गण उत्पन्न किया था, उन दोनों वाले आप वीरभद्र हैं । अथवा भद्रा के सम्बन्ध से वीर ही वीरभद्र है और उस वाले (उसके स्वामी) आप भी वीरभद्र हैं । राजपूः अर्थात् राजपुर क्षेत्र में वीरभद्रेश्वर रूप होने से भी आप वीरभद्र हैं ।

५६. **गणनाथः** — हे शिव ! एक, दो, तीन आदि संख्याओं के आप अधि-पति हैं । प्रमथ, तुषित, मय आदि गणों के आप अधिपति हैं, कैलासपुरी में इस नाम से प्रसिद्ध हुए रहते हैं अतः आप गणनाथ हैं ।

५७. **प्रजापतिः** — भूमि, अन्तरिक्ष व स्वर्ग में जो रुद्र नाम वाली हजारों प्रजाएँ हैं, उन्हें आप हजार-हजार कर उत्पन्न करते हैं इसलिये आप प्रजापति हैं । स्थाणु नाम वाले प्रजापति होने से भी प्रजापति हैं ।

५८. **हिरण्यरेता** — हे ईश ! आपके वीर्य के सम्बन्ध से सोना बनता है, अतः आप हिरण्यरेता हैं । अथवा आप अग्निरूप होने से हिरण्यरेता हैं । या जल में आपके द्वारा छोड़े वीर्य से स्वर्णमय ब्रह्माण्ड बना इससे आप हिरण्यरेता हैं ।

५९. **दुर्धर्षः** — रावण का सारा बल कैलासपर्वत पर तिनके के समान तुच्छ हो गया । रावण जैसे महाबली का यह हाल होने पर अन्य तो कौन आपका अभिभव करने वाला हो सकता है ? अतः किसी से अभिभूत न होने वाले आप दुर्धर्ष हैं ।

६०. **गिरीशः** — हे शम्भो ! अनन्त गुणों वाले तथा निर्दुष्ट पदघटित-वाक्य की रचना में सुतरां समर्थ होने से तथा पर्वतों के राजा होने से आप गिरीश माने गये हैं ।

**६१. गिरिशः** — हे नाथ ! अपना धनुष बनाने के लिए आप मेरु पर्वत को भी अपने सामने बहुत छोटा कर देते हैं, इसलिये आप गिरिश हैं तथा पर्वत पर सुख से रहते हैं इसलिये आप गिरिश हैं ।

**६२. अनघः** — हे नाथ ! हे त्रिलोकी के अधिनायक ! आपको कोई दुःख नहीं, आपका कोई पाप नहीं और आपको कोई व्यसन नहीं, अतः आप अनघ हैं ।

**६३. भुजङ्गभूषणः** — (हे कृपालो !) अन्यों का अनिष्ट करने में समर्थ दारुका-वनवासी मुनियों द्वारा भेजे साँपों को और गरुड से डरे साँपों को भी अपने शरीर पर धर लिया इससे आप भुजंगभूषण हैं ।

**६४. भर्गः**— जिनकी प्राप्ति होने से पापराशियाँ जल जाती हैं, वे आप गायत्री के प्रतिपाद्य हैं, अतः भर्ग हैं ।

**६५. गिरिधन्वा** — हे ईश ! वाणी के विषय में आप मरूभूमि की तरह हैं क्योंकि वचन आपका यत्किंचित् भी अभिधान नहीं कर पाते, अतः आप गिरिधन्वा हैं । अथवा विद्युन्माली आदि के पुरों का दहन करते समय आपके दिव्य रथ में निश्चित ही वेदात्मक तीव्र घोड़े थे, सूर्य व चन्द्र आपके रथ के पहिये थे, उपेन्द्र (विष्णु) स्वयं बाणरूप धारण किये हुए थे, मेरु पर्वत आपका धनुष बना और सर्पराज वासुकि मौर्वी (धनुष की रस्सी) बने । अतः (उस समय क्योंकि मेरु आपका धनुष था इसलिये) आप गिरिधन्वा हैं ।

**६६. गिरिप्रियः** — वैदिक स्तुत्यात्मक वाणी पर क्योंकि आपका प्रेमाधिक्य जगद्विश्रुत है और सब पर्वतों पर भी आप अधिक स्नेह रखते हैं इसलिये (केवल अर्थतः ही नहीं) नाम से भी आप गिरिप्रिय हैं ।

**६७. कृत्तिवासा** — हे शिव ! हे चन्द्रकलाशेखर ! वाराणसी में आपके भक्तों को पीड़ित करते गजेन्द्ररूप असुर को और दारुकवन में मुनियों द्वारा भेजे परपीडासमर्थ व्याघ्र को शूल से मारकर उनके दोनों चमड़ों को (खालों को) लपेटकर आप शोभित हो रहे हैं और एकाम्रेश्वरक्षेत्र में इस नाम से प्रसिद्ध भी है अतः आप कृत्तिवासा हैं ।

**६८. पुरारातिः** — आप पहले भासते हैं, यह जगत् आपके पीछे ही प्रकाशित होता है अतः आपका पुराराति होना संगत है । अथवा आप लोहमय आदि

पुरों के शत्रु हैं जिससे आप पुराराति हैं। या स्थूल, सूक्ष्म व कारण शरीर का आप नाश कर देते हैं इससे आपकी पुरारातिता अन्वर्थ है।

६९. **भगवान्** — पराक्रम, ज्ञान, वैराग्य, यश, श्री और जगत्पतित्व — भग शब्द से कहे ये छह गुण आप में रहते हैं, अतः श्रुतिवचनों द्वारा आप भगवान् कहे गये हैं।

७०. **प्रमथाधिपः** — हे ईश ! क्योंकि अवैदिकों का उन्मूलन करते हैं इसलिये आपके पार्षद प्रमथ माने जाते हैं। आप उन प्रमथों का सदा परिपालन करते हैं अतः भक्तों द्वारा आप प्रमथाधिप कहे जाते हैं।

७१. **मृत्युञ्जयः** — हे विभो ! करोड़ों ब्रह्मा, विष्णु, रुद्र व ईश्वर जिस मृत्यु द्वारा क्षणभर में निगल लिये जाते हैं, आप उस मृत्यु के विषय नहीं हैं अतः अजन्मा आप मृत्युंजय हैं।

७२. **सूक्ष्मतनुः** — हे ईश ! आप आम्रातकक्षेत्र में ऐसी मूर्ति धारण कर प्रकट हुए हैं जिसे समझ पाना कठिन है अतः सूक्ष्मतनु हैं। तथा आप सूक्ष्म से भी तनु (= छोटे) हैं अतः सूक्ष्मतनु हैं।

७३. **जगद्व्यापी** — यह अनुभवसिद्ध है कि लोक में सब वस्तुओं में सत्ता, भान और प्रियरूपता अनुगत है, तथा सत्ता, भान और सुखात्मकता आपका स्वरूप है। अतः सत्तादि रूप से जगत् को व्याप्त करने वाले आप जगद्व्यापी हैं।

७४. **जगद्गुरूः** — हे दक्षिण की ओर मुँह किये परम शिव ! वटवृक्ष के समीप समस्त मुनियों को तथा पद्मसंभव आदि देवताओं को चिन्मुद्रा से आप अपने परम तेज का उपदेश देते हैं, अतः जगद्गुरू माने जाते हैं।

७५. **व्योमकेशः** — पृथ्वी, जल, तेज, वायु, आकाशरूप महाभूतों में पूर्व में कहे भूत व्याप्य तथा उत्तरोत्तर कहे भूत व्यापक हैं, किन्तु आप तो व्योम से भी व्यापक हैं अतः व्योमकेश हैं। किञ्च विराट रूप आपके केश गगनात्मक हैं इसलिए भी आप व्योमकेश हैं। और गंगा की आधारभूत आपकी जटाएँ आकाश की तरह विस्तृत होने से भी आप व्योमकेश हैं।

७६. **महासेनजनकः** — कार्तिकेय ने पूछा— प्रणव का वास्तविक प्रतिपाद्य कौन है ? ब्रह्मा व विष्णु ने स्वयं को ही प्रणवप्रतिपाद्य बता दिया। उनके

इस मिथ्या अहङ्कार के कारण उन्हें परमशिव ने कारागार में बन्द कर दिया और यह उपदेश दिया कि अपरिमित आनन्दस्वरूप परम ज्योति परमात्मा ही ॐकार का वास्तविक प्रतिपाद्य है तथा हे स्कन्द वह आत्मा तू ही है क्योंकि वेद कहता हैं 'निश्चय ही पुत्र आत्मा है' (शतपथ १४.९.४.८.२६); यह तथ्य समझाने के बाद ब्रह्मा विष्णु को भी कारागृह से छोड़ दिया। इस पर कमलनयन विष्णु, ब्रह्मा व स्वपुत्रं स्कन्द द्वारा भगवान् की स्तुति की गयी। इस प्रकार भव की महासेनजनक यह संज्ञा अन्वर्थ है।

७७. **चारुविक्रमः** — हे परमशिव ! गज, जलन्धर, त्रिपुरवासी आदि जो असुर आपके द्वारा मारे गये, वे आपके उस कैलास धाम को प्राप्त हुए जहाँ से लौटना नहीं पड़ता अपनी ऐसी गति से वे सबको चमत्कृत करते हुए द्योतित करते हैं कि आप चारुविक्रम हैं।

७८. **रुद्रः** — ब्रह्मा के ललाट से बालक रूप से उत्पन्न हुए आप रोये थे अतः रुद्र हैं। अग्निरूप होने से भी आप रुद्र हैं कारण कि अग्नि के विषय में श्रुति ने कहा है वह रोया। क्योंकि वह रोया इसलिये उसकी रुद्रता है। या नीरोग कर देने से आप रुद्र हैं। अथवा प्रलय कर देने से ब्रह्मा आदि को रुलाते है, अतः आप रुद्र हैं।

७९. **भूतपतिः** — पृथ्वी, जल आदि में तथा जीवों में प्रवेश कर उन्हें नियन्त्रित करते हुए आप स्वयं नटन करते हैं इसलिये भूतपति हैं। अथवा संसार की रक्षा के लिए पिशाचसमूहों को नचाते हुए आप स्वयं नाचते हैं, इसलिये आप भूतपति है।

८०. **स्थाणुः** — द्युलोक व भूलोक पर आप निश्चल तथा स्थित हैं अतः स्थाणु हैं। स्वर्णमय आदि तीनों पुरों के एकत्र होने की प्रतीक्षा में आप बहुत समय स्थिरभाव से खड़े रहे अतः भी स्थाणु हैं। ज्योतिर्लिंग में भी निश्चल हुए आप ही स्थित थे इससे स्थाणु हैं। प्रलय काल में प्रचण्ड संहार वायुओं से भी विचलित न होने वाले आप ही स्थाणु हैं।

८१. **अहिर्बुध्न्यः** — ब्रह्माण्ड के नीचे मूलभाव को प्राप्त पाताल में भली प्रकार से स्थित सहस्र फणों वाला शेषनाग समुद्रों, द्वीपों व पर्वतों समेत वसुधा को ढो रहा है। उसके फणों से विषप्रचुर शरीर वाले कालसङ्कर्षण नामक रुद्ररूप से उत्पन्न होकर समस्त संसार को आप जो जलाते हैं, वे आप अहिर्बुध्न्य नाम वाले हैं।

८२. **दिगम्बरः** — हे महेश ! महर्षियों व सिद्धों से उपाश्रित दारुकावन में उन ऋषियों की पतिव्रता पत्नियों की परीक्षा करने की दृष्टि से आप कामदेव से भी अधिक सुन्दर जिस मनोहारि शरीर को धारण कर उनके आश्रमों पर भिक्षा लेने पहुँचे, आपके उस रूप का नाम है— दिगम्बर ।

८३. **अष्टमूर्तिः** — पृथ्वी रूप महाभूत के आप शर्व इस नाम से अभिमानी हैं । भव नाम से जलतत्त्व के अभिमानी हैं । रुद्र नाम से अग्नि के, उग्र नाम से वायु के, और भीम नाम से आकाश के आप अभिमानी हैं । सूर्य के अभिमानी ईशान नाम से तथा चन्द्रमा के अभिमानी महादेव नाम से हैं । क्षेत्रज्ञों के या दीक्षितों के अभिमानी आप पशुपति नाम से है । यों सारे संसार को व्याप्त कर विद्यमान् आप अष्टमूर्ति हैं ।

८४. **अनेकात्मा** — ब्रह्माण्ड में जो कुछ भी है वह सब रुद्र ही है अतः रुद्र अनेकात्मा हैं । और शिव की संख्यादृष्ट्या सीमा नहीं होने से वे अनेकात्मा नाम से प्रसिद्ध हैं ।

८५. **सात्त्विकः** — हे परम शिव ! प्राणिवर्ग, सत्ता और सत्तगुण आप में रहते हैं अतएव वे आप से प्रवर्तित होते हैं अतः आप सात्त्विक हैं । आप भी उनमें रहते हैं और सत्त्वरूप शरीर वाले हैं इससे भी आप सात्त्विक माने गये हैं ।

८६. **शुद्धविग्रहः** — हे शिव ! जैसे घनीभूत घी में घीसे अतिरिक्त कुछ नहीं ऐसे आप केवल सत्त्वरूप शरीर वाले हैं । आपका शरीर रजोगुण व तमोगुण से थोड़ा भी कलुषित नहीं है । तथा युद्ध में आप कभी छल-बल का प्रयोग नहीं करते और भक्तों के मलों को हर लेते हैं । इस सभी दृष्टियों से आप शुद्धविग्रह हैं ।

८७. **शाश्वतः** — जगत् की उत्पत्ति से पूर्व काल में, सारे संसार के संहार के उत्तर काल में और जगत् के विद्यमान रहते काल में आप हैं ही, अतः शाश्वत हैं ।

८८. **खण्डपरशुः** — गजासुर का वध करने में आपके फरसे टूट गये थे, तब से सब देवताओं द्वारा आप खण्डपरशु कहे जाते हैं ।

८९. **अजः** — हे शिव ! आपका जन्म नहीं होता और आपकी कृपा से आपके भक्त का भी जन्म नहीं होता, अतः आप अज हैं ।

९०. **पाशविमोचनः** — हे शिव ! अपने चरणों की सेवा को निमित्त कर आप पशुसमूह को अभिमान रूप पाश से, गुण रूप पाश से, पाँच पर्व वाली अविद्यारूप

पाश से, दस इन्द्रियाँ रूप पाशों से, तेईस व चौबीस पाशों से छुड़ा देते हैं इससे आप पाशविमोचन हैं ।

९१. **मृडः** — हे आर्यापति ! शुभ-हितकारी यज्ञ पूर्ण होने पर पूर्णाहुति से आपके तृप्त हो जाने पर यजमानों को व ध्यानकर्ताओं को आप ही सुखी बनाते हैं अतः आप मृड हैं ।

९२. **पशुपतिः** — हे नाथ ! तन्त्रों में प्रसिद्ध है कि पशु, पाश और पति ये तीनों आपका ही स्वरूप हैं अतः आप पशुपति हैं । आप जीवों को नियमित रखते हैं और स्तुत होकर उन्हें मुक्त भी कर देते हैं इसलिये पशुपति हैं । ग्राम्य और वन्य पशुओं पर शासकत्व स्वयं में रखने से आप पशुपति हैं । नेपालपीठ में इस रूप से आप भक्तों को आनन्दित करते हैं अतः पशुपति हैं ।

९३. **देवः** — हे शशांकशेखर ! देदीप्यमान, आनन्दरूप व समस्त व्यवहार के आश्रय होने से आप देव हैं । देव-जाति में आप ही अवतरित हैं अतः आप देव है । संसार के अधिपति होने से आप देव हैं ।

९४. **महादेवः** — देवताओं के तथा विष्णु आदि के आप नमनीय व स्तोतव्य देव हैं अतः (देवताओं से महान् होने के कारण) महादेव हैं ।

९५. **अव्ययः** — हे परमशिव ! आप न उत्पन्न होते हैं, न बदलते हैं, न बढ़ते हैं, न क्षीण होते हैं, न बिगड़ते हैं, और न नष्ट होते हैं, अतः आप अव्यय हैं और आप क्षमा आदि दस अव्ययों से अलंकृत हैं । इससे भी आप अव्यय हैं ।

९६. **हरिः** — हे परमशिव ! आपके नाम का संकीर्तन कलिदोष से युक्त चित्त वालों को पवित्र कर देता हैं । हरिश्चन्द्र नामक क्षेत्र में हरीश्वर नाम से आप प्रतिष्ठित भी हैं । (वहाँ पूजित होकर व अन्यत्र भी कहीं संकीर्तित होकर) जो आप पापों का हरण करते हैं, वे आप हरि हैं ।

९७. **पूषदन्तभित्** — हे शिव ! (दक्ष के) यज्ञ में पूषा को दाँत दिखाकर शिव पर हँसता देख आपने उसके दाँत तोड़ दिये और केवल पिसे हुए यज्ञ-भाग का अधिकारी बना दिया ।

९८. **अव्यग्रः** — हे शिव ! रावण द्वारा कैलास पर्वत हिलाये जाते समय भगवती को देखते हुए आप अविचल भाव से व्यवहार करते रहे अतः अव्यग्र हैं । प्रलय में ब्रह्माण्डों के जलते समय भी आपको कोई विक्षेप नहीं होता, इसलिये

अव्यग्र हैं। अनेक युद्धों के समय व कालकूटभक्षण आदि अन्य अनेक दुष्कर कार्यों के समय आप निर्विकार रहते हैं जिससे आप अव्यग्र हैं। आप में सदा संतोष की पूर्णता है अतः अव्यग्र हैं।

९९. **दक्षाध्वरहरः** — हे शिव ! पहले दक्ष नामक एक देवता आपका ससुर था, बाद में होने वाला एक दक्ष नामक मनुष्य था, जो प्रचेता का पुत्र था और विटपिकन्या के गर्भ से उत्पन्न हुआ था। आश्चर्य है कि समस्त यज्ञों के फलदाता होते हुए भी आपने उन दोनों के यज्ञों को नष्ट कर दिया। (दोनों दक्षों के यज्ञों का नाश करने वाले होने से) आप दक्षाध्वरहर हैं।

१००. **हरः** — हे परमशिव ! स्थावर-जंगम समस्त जगत् को 'भव' इस नाम से कहे गये आप उत्पन्न करते हैं। 'मृड' शब्द से कथनीय आप इसे स्थिर भी रखते हैं। अन्तिम अर्थात् तीसरे गुण का—तमोगुण का—धारण कर समस्त उक्त जगत् का प्रहरण करते हैं, अतः 'हर' भी आप ही हैं।

१०१. **भगनेत्रभिद्** — विष्णु, ब्रह्मा आदि अखिल देवताओं से व्याप्त यज्ञशाला में आये देवासुरनाशक भद्रपति वीर को क्रोधावेश से लाल आँखों वाला हुआ भग-देव बार-बार देखने लगा। अतः उस वीर ने भग की दोनों आँखें बलपूर्वक फोड़ दी, इससे (वीर रूपधारी आप) भगनेत्रभिद् हैं।

१०२. **अव्यक्तः** — जिसे सांख्यवादी 'मूलप्रकृति' ऐसा करते हैं, और जिसे पाराशर्य मुनि — व्यास जी — 'चित्त' (आत्मा) ऐसा कहते हैं, वह तत्त्व आप हैं। अखिल प्रपंच की समष्टि शिव है इसलिये, अक्षर शिव है इसलिये, और पृथ्वी में जो व्यक्त नहीं होता है ऐसा बाणनामक लिंग शिव है, इसलिए वे अव्यक्त हैं।

१०३. **सहस्राक्षः** — हे शिव ! जो आपका अनगिनत हाथ, पैर, सिर, दाढ़ व पेटों वाला भयानक और आश्चर्यजनक रूप है, तथा जो रूप इकट्ठे ही विभिन्न स्थानों पर सृष्टि, स्थिति और संहार कर लेता है, एवं सुवर्णाक्ष क्षेत्र में प्रतिष्ठित लिंग में जो रूप प्रसिद्ध है (उस 'सहस्राक्षेश्वर' रूप वाले भी आप सहस्राक्ष हैं,) एवं जो रूप श्रुति आदि में नानाविध कर्मेन्द्रियों से युक्त बताया गया है, वे सब आपका ही रूप हैं, अतः सहस्राक्ष हैं।

१०४. **सहस्रपात्** — हें कामनाशक शंकर ! संसार के रक्षणार्थ धारण की हुई आपकी आठ मूर्तियों में सूर्यमूर्ति आठवीं है (उस मूर्ति वाले आप सहस्रपात है),

गिनती न की जा सके इतने चरणों वाले विश्वरूप का धारण करने वाले आप (होने से आप सहस्रपात है), श्रुति में भी आप इस नाम से कहे गये हैं, अतः आप सहस्रपात् हैं ।

१०५. **अपवर्गप्रदः** — प्रतीकोपासना, अहंग्रहोपासना, सेवक भाव से उपासना और अपने को विषय करने वाली विधियों का पालन रूप क्रमोपासना से क्रमशः शिवसालोक्य, शिवसायुज्य, शिवसारूप्य और शिवसामीप्य रूप मोक्ष प्राप्त होते हैं । आत्मानुभव से अमृततारूप कैवल्यमोक्ष होता है । सारे अपवर्ग फल परमशिव से प्राप्त होते हैं अतः वे अपवर्गप्रद स्वीकारे गये हैं ।

१०६. **अनन्तः** — हे विभो ! 'यहाँ', 'अब' या 'यह' इस तरह जो देश, काल या वस्तु की सीमा में बँधा नहीं वह ब्रह्म आप हैं, अतः अनन्त हैं । जिसे विषय कर वाणी प्रवृत्त नहीं होती, वह ब्रह्म आप हैं, अतः अनन्त हैं । अथवा आपके गुणों की और विभूतियों की सीमा नहीं, अतः आप अनन्त हैं । पृथ्वी का धारण करने वाले शेष भी आप ही हैं, इसलिये भी अनन्त हैं ।

१०७. **तारकः** — हे महादेव ! क्योंकि आपके द्वारा आपके चरण-कमलों का भजन करते हुए लोग भवसागर से तरा दिये गये इसलिये आप तारक हैं । तार नामक अक्षर ॐकार आपका स्वरूप होने से भी आप तारक हैं । काशी में मरे द्विजों को भी प्रणव का उपदेश देते हैं अतः आप तारक हैं । श्रुतियों में बताये आप अपने नाम के अनुरूप स्वरूप वाले तारक हैं ।

१०८. **परमेश्वरः** — संसार में प्रचुरतया उपलब्ध गाँव आदि के राजा भी सावधिक ईश्वर हैं और वे भी केवल उन्हीं के पोषण में तत्पर रहते हैं जो उनके आश्रित हैं । इसी तरह देवता भी सावधिक ऐश्वर्य वाले और स्वाश्रितों के ही पोषक हैं । आप तो संसार में प्रसिद्ध सभी शासकों के शासक है और सभी की अपने पर आश्रितों की, उन पर आश्रितों की व आगे उन पर आश्रितों की भी रक्षा करते हैं । अतः ईश्वर की आप चरमसीमा हैं । इसलिए आप ही परमेश्वर हैं ।

